


# लोग बेखौफ हैं

**उन्हें एक ही शिकायत थी फिलहाल कि**
**गुब्बारों के फूटने या फोड़ दिये जाने के बारे में**
**कानूनी स्थिति उतनी साफ नहीं है इस मुल्क में**

लोग मेले से लौट रहे थे बेखौफ
उनके चेहरे पर एक हरियर खुशी थी कि
फिलहाल वे सुरक्षित थे
प्रशासन की चुस्ती से बेहद संतुष्ट
और अपनी नियति से भी कि
प्राथमिकी दर्ज कराने जैसी कोई घटना नहीं हुई
वे बेखौफ थे कि
उनकी युवा रंगीन- प्रेमिका से किसी ने
मार्यादा के बाहर जाकर छेड़-छाड़ नहीं की

वे बेखौफ थे कि
उनके बच्चों के गुब्बारे अब तक फूले-फूले थे
रंग-बिरंग के बड़े-बड़े गुब्बारे
रंग ऐसे कि पर्यावरण सचेतनता साबित हो
बड़े इतने कि गुब्बारों के बारे में
धरती होने का भ्रम फैलाया जा सके आसानी से
वे बेखौफ थे कि
एक दिन उनका लाड़ला
धरती को गुब्बारों की तरह उठाकर घूमेगा
स्कूली बस्तों से मुक्त होकर

उन्हें एक ही शिकायत थी फिलहाल कि
गुब्बारों के फूटने या फोड़ दिये जाने के बारे में
कानूनी स्थिति उतनी साफ नहीं है इस मुल्क में

फिर भी जरूरत पड़ने पर

नयी-नयी बनी बहुराष्ट्रीय धुनों पर
वे जोर-जोर से वंदे मातरम गाते हैं
किसी भी राष्ट्रीय मेले में बेखौफ होकर
वे बेखौफ हैं कि देश का कानून उनके साथ है